स्थान और प्रयोजन अपने राजाके साम्हने प्रकट करनेको कहा.

" राजन्! ऐसे मौकेपर बीचमें आनेके लिये क्षमा चाहकर मैं पूछतीहुं कि संसारसे विरक्त हुइ हम दोनें। साध्वीओंको सचमुच आपके अनुग्रहकी कुछ आशा हो सकती है क्या ? " दोनोंमेंसे छोटीने कहा.

" आप अपने दिखाव और शब्दोंसे त्यागी मालूम होती हैं. त्यागीको संसारके साथ कोइ प्रयोजन नहीं होता "

"तब आप इस बातको कायम रक्खोगे कि हम जो कुछ कहें वह निःस्वार्थ और परमार्थके लिये ही होना चाहिए " ?

" हां, यह तो जाहिर है. परन्तु मुझे अधीर न कर साफ २ कह दो कि आपका

आना किस लिये हुआ?"

"राजन्! आप इस समय जिस जोशमें हैं उसमें मेरी कोइ बात आपके ध्यानमें नही बैठ सकती. इस वास्ते जरा देरी करनी पडती है. परन्तु अब आप कहो कि इस लडाइमें आपका क्या मतलब है?"

"सो कहनेको मैं लाचार या बद्धवचन नहीं हूं और आप त्यागीओंको इससे कोइ संबन्ध भी नही है. साध्वीजी! अब आप पधारो.'

"सब, राजन् सब! मैं केवल तेरे हितकी ही कहती हूं. जो जो काम हम करते हैं उसका कुछ न कुछ कारण और लक्ष्य होता ही है. जिस युद्धको करनेको आप तैयार हुए हो उसका कारण सिर्फ अभिमान



और लक्ष्य विनाश है. या तो साम्हनेवाला पक्ष जीतेगा और तेरा नाश करेगा और जो तू जीत गया तो भाईको मारकर रोने भींकने वैठेगा; कारण कि तू निश्चय मान लेना वह तेरा सगा भाई है. तुम दोनोंमेंसे एक की मौत और दुसरे की जलन--इतना ही नहीं वल्कि दोनोंही पक्षके हजारों निरपराधी सिपाहियोंकी मौत और उनके वालबच्चों और अनाथ अवलाओंके मारे मारे फिरना, सिवाय इसके और क्या परिणाम निकलेगा कुछ खियाल भी किया है ?"

"खियाल और विचार तो हमने सरस्वतीभवनमें वन्दकर रक्खा है. साध्वीजी! इस कडवी वातको जानेदो. और आप अपना उपदेश मनवानेके लिये शत्रुको सगा

भाई किये डालते हो सो भी—"

"सो भी मानना ही पडेगा और साथही साथ यह भी मानना होगा कि तुम दोनों सहोदरोंकी जणनेवाली मैं स्वयं तेरे साम्हने खडी हूं."

"कैसी गप! अरवियन नाइटको भी मात करे ऐसी गप! चन्द्रकान्ताको भी पानी भरावे ऐसी गप! माफ करो, माता! माफ करो, और अपना रस्ता लो."

"पुत्र! मैं बिलकुल सच कह रही हूं. मैं तुझे अथसे इति तक सब कहूंगी तब तू मंजूर करेगा कि सचमुच माताके वचनोंका अनादर कर और बन्धुका घात विचार मैं महा पापी हुआ हूं फिर तू प्रायश्चित करना चाहेगा और तेरा हृदय तुझे खानेको दौडेगा.

राजपुत्र ! निःस्वार्थी साध्वी और माताके वचनोंका अनादर न कर."

"ऐसा ही होगा महासतीजी ! परन्तु यह हाल सुननेकी मुझे अभी फ़ुरसत नहीं है. वैसेही मैं सुदर्शनपुरके राजाको किसी तरह भाई भी नहीं मान सकता. यह आप जैसे पवित्र आत्माओंकी रीति ही है कि सब प्राणियोंमें बन्धुभाव स्थापित कर मैत्रीका उपदेश करें.

"जैसी इच्छा ! राजन् ! परन्तु पुरमें प्रवेश करनेकी मेरी इच्छा है इसे तो पूर्ण कर दोगे ?"

"इसमें बडी जोखम है."

"हम त्यागियोंको शरीरकी कुछ परवा न होती. हजारों शरीरोंके बचानेके लिये

एक शरीरका भोग देना हम त्यागीयोंके लिये कुछ बडी बात नहीं है.

"गरीब नवाज! नगरके हाल जाननेके लिये मैंने रातसे कोटके एक ओर घारा पाड दिया है" सेनापतिने नमीराजके कानोंमें अर्ज की.

"अच्छा तो आपकी मरजी होगी तो हमारे मनुष्य आपको एक वृक्षके पास तक सावधानतापूर्वक पहुंचा देंगे."

"इतना उपकार बहुत है" कहकर दोनों साध्वी चलीं परन्तु फिर कहने लगी "राजन्! हमारे खातिर आप यह लडाई बंद रखोगे? शहरमेंका हमारा काम थोडेसे ही मिनटका है."

"अप्सराओंके हाथके लिये या स्वर्ग-

राजपुत्र ! निःस्वार्थी साध्वी और माताके वचनोंका अनादरन कर."

"ऐसा ही होगा महासतीजी ! परन्तु वह हाल सुननेकी मुझे अभी फ़ुरसत नहीं है. वैसेही मैं सुदर्शनपुरके राजाको किसी तरह भाई भी नहीं मान सकता. यह आप जैसे पवित्र आत्माओंकी रीति ही है कि सब प्राणियोंमें बन्धुभाव स्थापित कर मैत्रीका उपदेश करें.

"जैसी इच्छा ! राजन् ! परन्तु पुरमें प्रवेश करनेकी मेरी इच्छा है इसे तो पूर्ण कर दोगे ?"

"इसमें बडी जोखम है."

"हम त्यागियोंको शरीरकी कुछ परवा
होती. हजारों शरीरोंके बचानेके लिये

एक शरीरका भाग देना हम त्यागीयोंके लिये कुछ बडी बात नहीं है.

"गरीब नवाज! नगरके हाल जाननेके लिये मैंने रातमें कोटके एक ओर बारा पाड दिया है" सेनापतिने नमीराजके कानमें अर्ज की.

"अच्छा तो आपकी मरजी होगी तो हमारे मनुष्य आपको एक दूरके बारे तक प्रसन्नतापूर्वक पहुंचा देंगे."

"इतना उपकार बहुत है" कहकर दोनों साध्वी चली परन्तु फिर कहने लगी "राजन्! हमारे खातिर आध घंटा लडाई बंद रखोगे? शहरमेंका हमारा काम थोडेसे ही मिनटका है."

"अप्सराओंके हाथके लिये या ब्रह्मा-

घड़के वैभवके लिये भी मैं अपने युद्धको एक घड़ी भी नही रोक सकता; तो भी आपके पवित्र शरीरकी रक्षाके लिये मैं इतना जरूर मान्य रक्खूंगा। " नसीराजने उत्तर दिया.

आगे २ अगुवा और पीछे २ दोनो साध्वी बड़े वेगसे रवाना हुए. थोड़ेसे मिट-टों अगुवा कोटके उसवारेके पास आकर ठहर गया और साध्वियां उसमें हो अन्दर जाकर अदृश्य हो गई.

उन दोनोंको नगरमें घुसते हुए किसीने नहीं देखा; क्योंकि कोटके इस भागपर पहरा तो था ही नही और प्रजा घरोंमें घुसकर बैठी थी. वे सीधी राजमहलकी ओर चली. थोड़ी देर न हो पाई थी उन्हें सैनिकोंने रोका . . जब उन्हे मालुम हुआ कि वे राजासे

ही मिलना चाहती है तब तो वे उन्हे राजा चन्द्रयशके पास ले गये.

पाठकोंने कभीका अनुमान कर लिया होगा कि ये दोनों साध्वियों और कोई नहीं सुदर्शना और उनकी नवीन शिष्या सुव्रताजी थी, कि जो भाई भाई भूपालोंमें युध्धकी खबर पा हजारो जीवोंकी अनुकम्पा विचार गुरुकी आज्ञासे ऐसे जोखम भरे साहसी कामको पूरा करनेके अर्थ आई थी.

सुव्रता साध्वीजीने चन्द्रयशको माता कहके अपनी पहचान कराई. नमीराज जन्म दिवससे ही मातासे बिछुड गये थे इस वास्ते माताकी पहचानको मंजूर न कर सके परन्तु चन्द्रयश तो पिताकी मृत्युके दिन तक मांके

साथ रहाथा वह कैसे इस पहचानको अस्वीकार कर सकताथा ?

मांको एक निगाहसे देख लेना, मांका एक शब्द सुनलेना उसकी यादको ताजा कर देनेको बस था. वह फौरन माके पैरोंपर गिर गया और उसकी आंखोंसे हर्षाश्रुकी धारा बह निकली: " माताजी ! आपके दर्शनसे जो आनन्द मुझे हुआ है वह आनन्द सारे भूमण्डलका राजा होने पर भी नहीं हो सकता परन्तु मुझे खेद इतनाही है कि मैं होशियार होकर आपके हुक्मोंको बजा हरतरह आपको खुश करुं—ऐसा मौका मिलनेके पहले ही आपने मातृ सम्बन्धको तोड डाला. महासतीजी ! आपको जो अच्छा लगा सो ठीक . . आप प्रसन्न तो हैं ? और आपने दीक्षा

ली उस समय मेरा छोटा भाई किसे और कहां दिया ? इस वक्त यह कहां है ? प्रसन्न तो है ? "

" कुमार ! श्री जैनधर्मके प्रतापसे मैं "प्रसन्न हूं. मैं और तूं हजारो तरहके सांसारिक "संबन्धमें आचुके हैं. फिर इस एक संबन्धके "तूटनेके लिये चिंता करनेकी आवश्यक्ता "नही है. तू अपने छोटे भाइका हाल पूंछता "है वह तो जब मैं तेरे पिताके स्वर्गवास "होजानेके बाद निकल गई तब निर्जन वनमें "एक सरोवरके किनारे उत्पन्न हुआ था "परन्तु दैवयोगसे मैं और वह जुदा जुदा "हो गये. परन्तु इस समय वह उसी दैव "गतिसे तेरे नगरके बाहर लाया गया है."

" क्या मेरी ही नगरीके बाहर ? तो

मन्त्री उसे जल्दी क्यों नही नगरीमें प्रवेश कराते ? " नगरीके बहार शत्रु घेरा डाल कर पडा है यह बात तो मारे हर्षके भूलके परदेमें छिप गई.

"कुमार !" सुव्रताजीने कहा " छोटे भाईको इस तरह नही प्रवेश कराते, उसकी अगवानी करनी चाहिए और यह बतलाना चाहिए कि तूं उसका अत्यन्त प्रेम करने वाला भाई है. "

"क्यों नही ? मैं अभी तैयार होता हूं और लाव लश्कर, गाजेबाजेके साथ उसकी अगवानी करता हूं "

सांसारिक प्रेमके इस नाटकको देखकर साध्वी सुदर्शनाजीसें खड खड हँसे बिना न रहा गया.

"महासतीजी ! हँसनेका कुछ प्रयोजन है ? संसारकी सांकल ही ऐसी है. धन्य है आपको कि आप सब सांकलोंको तोड सके हैं."

"राजन् ! मुझे हंसी यों आई कि भाईकी
" अगवानी करोगे या लडाईका सैन्य तैयार
" करोगे ? हम आई उसवक्त तो तुम सरदा-
" रोंको युध्धकी न्यारी २ आज्ञायें दे रहेथे थे
" सबकी सब बन्धुप्रेमकी वृत्तिमें दब गई इ-
" ससे हंसी आई."

राजाको सुध आई—उसको घबराहट होने लगा कि शत्रुके पडोशमें आजानेपर भी भाईकी अगवानी किस तरह करना चाहिए.

जब उधर नगरके बाहर नमीराजके हृदयमें निस्पृह साध्वीके वचन मानना या नहीं

इस तरहकी मधुर २ घबराहट होरहीथी तब इ-धर नगरके अन्दर चन्द्रयशके हृदयमें इस बा-तकी मधुर २ घबराहट हो रही थी-कि किस तरह छोटे भाईकी अगवानी करना.

दोनों मधुर घबराहटमें थे और हमला रोक रखने के लिये जो आध घंटेका समय नमी-राजने साध्वीजीको दिया था वह पूरा होनेको आया-सिर्फ पांच मिनिटकी और देर थी—

\+ \+ \+ \+ \+

———

# प्रकरण १०

—:(०):—

## चन्द्रयशको राज्य लक्ष्मी सहित जवान भाइ जन्मा!

—※:※—

केवल पांच मिनिट ! युध्ध बंद रखनेको जो नमीराजने आध घंटेका समय स्वीकार किया था उसमें पांच मिनिट बाकी थे. इन पांच मिनिटमेंसे भी एक, दो, तीन और चार मिनिट—व्यतीत हो गये. अब सिर्फ एक मिनिटकी देर थी !

वक्तकी कदरको न जाननेवाले मनुष्य बन्धुओंको जानने दो कि एक मिनिटमें सारा ब्रह्माण्ड उलट सकता है. ५,२५,६०००० मिनिट अर्थात सो वर्ष तक चलता फिरता

शरीर एक ही मिनिटमें मुर्दा हो जाता है. एक रोटीके टुकडे के लिये साधु बना हुआ भिखमंगा एक ही मिनिटमें सद्विचारके स्फुरणसे महावीर स्वामीकी सभामें केवल ज्ञानियोंकी पंक्तिमें बैठनेको समर्थ हो गया था ! एक ही मिनिटकी तरंगमें मनुष्य सातवें नरकमें गिरता है और एक ही मिनिटके विचार अच्छे उत्तम कारबारमें बडी भारी नामवरी और पुण्य देते हैं. इसी लिये भगवानने मिनिट तो क्या समय मात्रको वडा कीमती बतलाया है और समय मात्रको प्रमादमें न खोनेकी आज्ञा दी है, व्यर्थ कालक्षेप करनेकी मनाई की है.

कितनी ही मिनिट इतिहासमें लिखी जाकर युग युगान्तर तक जीती रहती हैं. श्रीयुत नमीराजके इतिहासमें भी यह एक मि-

निट और आगे चलकर एक दूसरी मिनिट अमर हो गइ हैं. ज्यों ही नमीराजने अपने सैनिकोंके तैयार होनेके लिये रणसिंहा बजाया त्यों ही फौरन साम्हनेका दर्वाजा खुला. और उसमेंसे निकलते हुये प्रतिपक्षियोंके दलका प्रतिबिम्ब नमीराजके नेत्रोंमें पडा. उन्होंने बेहद आश्चर्यसे देखा कि सेनाके अगुवेके पास अस्त्र शस्त्र नहीं है और सैनिकोंके हाथमें दमदमाट करती हुइ तलवारोंकी जगह रंग विरंगी कपडेकी ध्वजाऐं फर्रा रही हैं. इस दृश्यको देख नमीराजको बडा कुतूहल हुआ. वे अपनी आंखोंका अविश्वास करने लगे.

अखीरी मिनिट अभी खत्म नहीं हुइथी. मिनिटकी भी ६० सेकिंडें होती हैं. एक एक सेकिंडमें भी आश्चर्यजनक नये २ असंख्य

मामले होजाते है, जिनमेंसे एक हाल लिखनेमें कइ दिन बीत जावें. समयकी बलिहारी है !

नमीराज आश्चर्यमें शायदही २–४ सेकिंड खडा रहा हो और इन २–४ सेकिंडमें भी इस विचित्र दृश्यके कारणकी कल्पना, इस कारणका आध घंटेके बीचमें मिले हुए साध्वीजीके साथ संबन्ध, साध्वीजीकी प्रशान्त मूर्ति, उनका पवित्र–गंभीर–निर्भय चहरा, आत्माहुतिके लिये तैयारी सूचित करनेवाले उनके शब्द : आदि अनेक विचार उसके मस्तकमें घूम गये. आखिर " पुत्र ! मैं बिलकुल सच कहती हुं " ये प्रेमपूर्ण होकर भी वैराग्य भरे, कोमल होनेपर भी धाक बैठानेवाले, सादे होनेपर भी महत्वपूर्ण शब्द उसके सामने आ खडे हुए और

वह बोल उठाः " यही माता; शरीर, सैन्य और सत्कीर्तिकी यही त्राता ! !........माता ! माता ! यह सब तेरा ही चमत्कार है. बंधु ! अविनयकी क्षमा मांगनेमें अब मैं एक पल भीं नही जाने दुंगा ! "

एक पागलकी तरह, हिस्टिरियाके बी-मारकी तरह, नमीराज दौडे. अपनी सेनाको अचंबेमें डाल साम्हने क्या आ रहा है इस की परवा न कर दौडे और पहले–पहल जो कोई पुरुष मिला उसीके सीनेसे जोरसे बाथ भरली. इस आलिंगनमें सब क्रोध, सब क्लेश, सब शत्रुताका कचरघाण हो गया. पाठकोंको कारण बतानेकी अब आवश्यकता न रहेगी कि नमीराजकी बाथमें आया पुरुष और कोइ नही है, है उनका सहोदर और भाई आ-

चन्द्रवत्सला स्वयं चन्द्रयश, जिसे थोडी देर पहले पाठकोंने मधुर घबराहटमें देखाथा.

शत्रु नजदीक होने पर भी भाईकी कैसे अगवानी करना इस मधुर घबराहटको साध्वीजीने दूर कर दिया था. और भाइकी पहचान पाते ही भाईको बधालानेके लिये लाल झंडियां और रंग बिरंगी पताकाओंवाले सैनिकोंओ अपने पीछे दौडता रख स्वयं दम भरता हुआ दौड आया था. आधे रस्तेमें दोनोंकी भेट होनेसे मधुर घबराहट भी आलिंगनमें काफुर हो गइ.

अपने मालिकोंको इसतरह आपसमें बार २ मिलते देखकर दोनों ओरके दल भी पा गये और वे भी आपसमें बाथें भर-

भरकर मिलने लग गये. उस समय एक ओरकी चमचमाट करती हुइ तल्वार और दूसरी ओरकी सुर्ख ध्वजाका मिलाप अद्भूत अनुरागकी सुर्खी बरसा रहा था. सबके मुंह गुलाबसे खिल रहे थे.

दोनों भाई एक दूसरेकी कुशल पूछ चुके इसके बाद चन्द्रयश नमीराजको बडी धाम-धूमके साथ अपने नगरके बीचोंबीच होकर राज महलमें ले गया. वह दिन क्या राज्य महलमें, क्या दोनों सेनायें, क्या शहरमें, जीमने जिमाने, हँसने खेलने, गाने बजाने नाचने कूदने और रागरंग करनेमें ही व्यतीत हुआ. इस खुशीका कारण प्रजा प्रसन्न होकर यह बतलातीथी कि हमारे राजाके राज्यरिद्धि



सहित जवाल भाईका जन्म हुआ है और उसके श्रेष्ठ चरणोंके प्रतापसे प्रजाके घरबार, माल्मत्ता, शरीर और परिवारका विना सोचे नीतीसे बचाव हुआ है!

# प्रकरण ११.



## राज्यारोहण.

—:(०):—

उत्तम मनुष्योंकी संगति जैसी मूल्यवान वस्तु इस संसारमें कोई नहीं है. उनकी जिन्दगी असंख्य प्राणियोंके उध्धार का कारण होती है. इसीसे प्राचीन कवियोंने उन्हें ईश्वरावतारकी उपाधिसे विभूषित किया है. ये महानुभाव सदा सबपर उपकार करनेके इरादेसे ही काम नहीं करते तोभी इनके कृत्य, इनके वचन, इनकी मुखमुद्रा—अरे इनके नामही भव्य

जीवोंके हृदयमें सद्विचारोंका संचार करते हैं. मान और शिष्यके भिखारी-त्यागी चाहे जैसी खटपट क्रिया करे वे एकभी मनुष्यको संसारसे पार होनेका मार्ग नहीं बतलासकते. और इधर सद्वर्तनके अवतारी महात्माओंकी निगाह मात्रसे विषयी शीलधारी, दंभी सच्चे, दुर्गुणी सदाचारी, और संसारमें लदबद भरे हुए मनुष्य विरागी होजाते हैं. हम इसी कथामें अग्निभ्रम विद्याधरकी मति ठिकाने आनेके और संग्राममें शुरु होजानेके दृष्टान्त पाठकोंको सुना गये हैं और अब इस रत्नका एक और दृष्टान्त सुननेके लिये पाठक गणको तैयार हो जाना चाहिए.

महासतीजीके सहवास और उपदेशसे न्दृयशकी बुध्धि और सुरसुन्द्रामें कुछ और

तरहका फेरफार होता जाताहै ऐसा उनकी राजभक्त प्रजाके देखनेमें आया. दिन दिन चन्द्रयश राजकाजसे चित्त हटाने लग गये, कम बोलने लगे, उदासीन वृत्ति हो एकान्तमे रहने लगे, मनही मनमें मगन रहने लगे. अन्तमें एक रोज उन्होंने प्रजाको शोकमयी स्थिति होनेकी चिन्ता न कर दीक्षा लेनेका अपना इरादा प्रकट किया.

स्वदेशोत्पन्न और कर्तव्यपरायण राजाके वियोगसे जो दुःख प्रजाको होता है उसका यथार्थ खियाल इस जमानेके-इस देशके अनेक पाठकोंको होना कठिन है. हमारा यह आर्यावर्त देश सदासें राजभक्तिमें प्रसिद्ध है. इस देशके लिये राजभक्ति और देशभक्ति पृथक् २ शब्द नहीं हैं (चाहे दैव गतिसे आज-

कल इसमें भेः पड गयाहो ) क्योंकि राज-भक्तिका महल प्रेमकी नींवसे मजबूत था. अंग्रेजी सरकार जो हमपर सम्पूर्ण प्रेम प्रकट करे, हमारी शीर्फ २–२॥ रुपये महवाद आमदनीको किसीभी राजकीय उपायसे वढादे और जैसे पिता अपने वेटेको सव अधिकार देदेताहै वैसेही यहांकी प्रजाको स्वराज्य दे दे तो हम (लेखक)आज सत्यवक्ता माने जाते और हमारे पाठक विश्वास करते कि सुदर्शनपतिके वियोग होनेके विचार मात्रसे प्रजाको वास्तविक दुःख हुआथा न कि वर्तमानमें लायल्टीके नामसे जो दांभीक देखाव होता है वैसा.

महाराज चन्द्रपरका वियोग थोडेही समयमें होनेवाला जानकर प्रजा रोने लगी–कलकलाने लगी–दुःखी होने लगी तव उसे

एकदफे इकठा कर चन्द्रयश आश्वासन देने लगा. " मेरी प्यारी प्रजा ! अपना आपसका
"लेना देना अब चुक गया. अब नये लेनदेन
"में न पड मेरा अखीरी रामाश्यामी करनेका
" वक्त है. और यह रामाश्यामी जो तुम्हारे
" हितेच्छुका भला करती हो तो इस तरह रो-
" कर हितेच्छुको अपने दुःखका कारण बना-
" ना योग्य नही है. तुम अच्छी भांति जानते
" हो कि एक न एक दिन तुम्हें अपने हिते-
" च्छुको खोनाही परेगा. तो आज तुम्हारा
" हितेच्छु राजा आत्मकल्याणके लिये अखी-
" री रामाश्यामी करता है, इसमें उसका भला
" होता देख खुश होनेकी जगह रंजीदा होना
" क्या वाजेबी है ? कभी नहीं; तब मोह दूर
" करदेना चाहिए. स्वार्थ दृष्टिको छोड पर-

" साथे जाननेका जतन करना चाहिए. तुम्हें
" हर तरह आराम मिले इसके लिये मैं अ-
"पने छोटे भाई नमीराजके सिरपर राजमुकुट
" रखताहूं और साथही असीस देताहूं कि मेरे
"सब गुणभी-मुकुटके साथ उसमें शोभा पावें."

चन्द्रयशने तुरंत अपना मुकुट नमीराजके मस्तकपर रखदिया जिससे वह मुकुट झूग-मग झूगमग दमकने लगा. नमीराज उपकार और आश्चर्यमें डूब जानेसे एक शब्द भी न बोल सके और न एकटक देखती हुई प्रजाके होठही हिले. चन्द्रयशने फिर मौनको तोडा.

" सामन्तो ! तुम जैसे मेरी आज्ञा पा-
"लनेमें मान समझते थे वैसेही नमीराज महा-
" राजकी आज्ञाको पालन करनेमें अपना
" गौरव समजना. प्रजाजन ! अपने रक्षकको

" पूर्ण प्रेमकी दृष्टिसे देखना. मुझे इस बात
" का पूरा विश्वास है कि वह तुम्हें यह
" नही मालूम होने देगा कि राज्य किसी
"दुसरे राजाके हाथमें आया है." "महाराजा !
" अपने हरेक सुखका नाश करके भी प्रजा-
"की लौकिक और पारलौकिक उन्नति करना'
" इस वाक्यको अपना जीवनसूत्र मान कर
" जो आप प्रजाका पुत्रकी भांति पालन करोगे
" तो उसका बदला भी वैसाही पावोगे. मेरे
" वियोगसे होता हुआ उसका दुःख भुला
" देना. प्रेमका बदला प्रेमसे देना ! और
" इस उत्तम आर्य भूमिकी कीर्ति और उसीके
" साथ अपनी कीर्ति ऐतिहासिक बनाना.
" श्रीवीर परमात्माकी प्रेरणासे आपकी ऐसी
" ही बुद्धि हो !"

" श्री वीर प्रभुकी जय, " " श्री चन्द्रयश महाराजकी जय !" " श्री नमीराज महाराजकी जय !" इस तरहकी आवाज कर प्रेमभरी प्रजाने चारों ओरसे महलको गूंजा दिया. प्रजाके मन फिर प्रफुल्लित हुये.

महाराज चन्द्रयशका दीक्षा महोत्सव बडे ठाठसे रचा गया और बडे ठाठसे ही नमीराजकी राज्यारोहण क्रिया इसी मुहुर्तमें हुई. एक मुहुर्तमें हुए एक निवृत्तिके और एक प्रवृत्तिके कामका मुकाबिला तत्त्वज्ञानी मगज वालोंको आनन्द देने लगा. कितनेही तो अपनी राय यों प्रकट करते थे कि एक मुहूर्त का परिणाम दोनोंके लिये एकसाही होना चाहिए. इस मतमें कितना सत्य छिपा हुआ था थोरेही समयमें पाठक गण देख सकेंगे.

## प्रकरण १२

---

### दो हों तो बिगडे !

---

चन्द्रयश राजर्षि हुआ और छोटी हुई फं-जाल फिर कल्पनामें न आवे इस विचारसे नि-हार कर गये; और नमीराजके साथे राजकार्यका भार और साथही भाई और माताके वियोग-का भार भी रखते गये. पहले २ तो नमीराज को सर्व और शून्यकासा दिखाई देने लगा परन्तु धीरे २ सुन्दरियोंके हावभाव, राजवैभव और राज्यतन्त्रने उन्हें वियोगके असर शून्य कर दिया.

कोई महात्मा जब सांसारिक जनोंको

सब बाते भूलकर घडी भर 'सामायिक' या 'पोषध' आदि धर्मक्रिया आचरण करनेका उपदेश करते हैं तब अज्ञानी मनुष्य कहते हैं " क्या करें पूज्यपाद ! एक घडी भी दूकान या घर सूना छोडदें तो खडडा पडनेका समय आ जाता है " परन्तु यह नही समजते " किसीके विना अटका नही रहता." मनुष्य वृथाही अपना महत्त्व मान लेता है. चन्द्रयश जैसे कार्यदक्ष राजाके चले जाने पर भी उसकी कुछ कमी न मालूम हुईः नमीराजने थोडेही दिनोंमें पूरी जानकारी हासिल करली. इतनाही क्यौं न्याय, धर्ममय जीवन, मधुर वाणी और स्वार्थत्यागके प्रभावसे प्रजाका पूर्णप्रेम भी पा लिया. परन्तु एक लोकप्रसिध्ध है कि अच्छी चीजका वियोग जलदी ही

होता है. इसीके अनुसार मिथिला और सुद-र्शनपुरकी प्रजाको अपने माननीय कुसुम न-मीराजका भी [.]देग होनेका समय आ पहुंचा.

कार्तिककी पूर्णिमाका दिन है. मध्यान्हका समय है. मनोहर चीजोंसे सजाये हुए दिवा-नखानेमें एक शय्यापर नमीराज पौढ रहे है. उनका मुंह और शरीर दाहज्वरकी अतुल वे-दनासे सुर्ख हो रहा है. आसपास एक टकसे देखती हुई चन्द्रमुखी राणियां चुपकी साधे हुए खडी है: इस सयम यदि कोई बोल रहा हो तो इन सुन्दरियोंकी आंखेही हैं, जो इस-तरह विनयकर रही है कि "प्राणाधार ! हमें भी बताओ कि कैसे इस दुःखको बटालें."

पटराणीको जैसे कुछ याद आगया हो

यों पतिभक्तिने उसके कानमें कुछ फूंकमार दी हो वैसे यकाएक, धीरे धीरे, पैरोंकी बिना आवाज किये, नजीकके कमरेकी ओर दौड गई और थोडीही देरमें सोनेका कटोरा हाथमें लेकर वापस आ गई; और ऐसा चहरा बनाकर खडी हुई कि वह शरीरपर कुछ मर्दन करनेकी आज्ञा मांग रहीहो. पतिने उसकी ओर एक पैर लंबा किया वैसा ही प्रेमाल पटराणी उसे अपने कोमल-हाथमें पकडकर चूंम लिया और फिर उस सोनेके कटोरेमेसे ले ले कर चन्दनका रस मर्दन करने लगी. यह मर्दन व्यर्थ न हुआ. वडे २ वैद्यराज जिस दाहकी शान्ति न करसके इससे उसकी शान्ति होती हुई नजर आई; पतिको ठंडाई होतीहुई मानकर राणियां सारे शरीरमें मर्दन करने लगी.

यद्यपि इस तरह मर्दन करनेसे आराम होता जाताथा परन्तु राणियोंके कंकणके आवाजसे कुछ बेचैनीसी होने लगी. बहुत दिनोंसे कोपीत हुई निद्रादेवीका शान्त्वन हुआ तब कंकणोंकी खडबडने उसमें रोक लगाई, अध्यासिची आंखें फिर उघड गई. चतुर पटराणी इसका कारण भी समझ गई. उसने फौरन अपनी बहनोंको इशारेसे कहा कि हाथमें एक २ कंकण रखकर औरोंको उतार डालना चाहिए. सब राणियोंने ऐसाही किया और खडबडाहट मिट गई.

कंकणका अवाज बंध होतेही राजाकी सदसद्विवेकबुध्धि जागृत हुई और मनमें प्रश्न उठा कि " वेही राणियां मर्दन कर रही हैं फिर खडखडाहट बंद क्यों हुई ? मर्दनका

सुख मिल रहा है और खडखडाहटकी पीडा कहां गई ? ”

ऐसा विचार आतेही नमीराजकी दृष्टि रानियोंके सुखपर और वहांसे हटकर उनके हाथपर पडी. वहांपर उनकी निगाहमें एक एक ही कंकण आया. फौरन उसने कारण ढूंढ-लियाः कारण मालूम होतेही जो सुख मर्दनसे उसके शरीरको होरहाथा उसे हजार गुणा सुख उसकी आत्माको हुआ. “ अहो ! जितने ज्यादा इकठे हों उतनीहि ज्यादा झंझट होतीहै. एकला कंकण कुछ खडखड नहीं करता. मुझे त्रास पहुंचानेवाला कंकण नही परन्तु कंकणोंका समूह था. ऐसेही मेरे आत्माको क्लेश देने वाली आत्माके साथ लगी हुई उपाधियां हैं.

आत्मन् ! अनेकत्वको छोड. अद्वैतानन्द में

मग्न हो. जबतक स्नेही कुटुम्बियोंमें रंगा रहेगा तबतक भवरूपी खडबडाहट चलीही जायगी और एक घडी भी विश्रान्ति मिलनेकी नहीं है. आज तक मैं भ्रममें पडा रहा. "दो हों तो बिगडे" इस बातको मैंने बचपनमें सीखाथा परन्तु इसका सच्चा अर्थ आज कंकणनेही सिखाया. एकसे दो हुए कि खराबीका द्वार खुला. दोके चार और चारसे ज्यों ज्यों ज्यादा होते गये, त्यों त्यों रागद्वेष बढते गये और पाप पुण्यके बंध बांध चोरासीके फेरेमें फिरनेकी तैयारी हुई. यह संसार रागद्वेष रूपी अनैक्य से उत्पन्न होने वाले पाप पुण्यसे चलता है. वही रागद्वेष एकताको दूर करते है. इस लिये जहांतक हो सके जल्दीही वैराग्य धारण करना चाहिए" नमीराजने मन ही मनमें सोचा.

दीक्षा लेनेका निश्चयकर करवट बदली-थी कि मङ्गलके प्रतापसे उसे नींद आगई. म-ध्यान्ह, सायंकाल, और रातभर वह नींदमें रहा. सुबह होते २ जिस समय वह निद्रादे-वीके प्रभावसे मेरुगिरिके शिखरपर अष्टाङ्ग श्वेत हाथीपर चढा हुआ पांडुक वनमें घूम रहा था उसी समय गढके दर्वाजेपर चौघडना बजने लगे, सरणाईके मधुर स्वरसे प्रातःका-लकी सूचना हुई. प्रभाती और भैरवीके संग-लाचरणने अरुणोदयका स्वागत किया, नमीरा-जापर पडी हुई निद्रादेवीकी भुरकी भी छूमन्तर हो गई!

जगतेही नमीराजको स्वप्नका आश्चर्य होने लगा. उन्होंने देवगुरु और धर्मका स्मरण किया और स्वप्नशास्त्रज्ञ होनेके कारण स्वप्नका फल

देखना शुरू किया, सो फल उत्तम निकला. साथही उन्हे स्मरण हुआ कि 'सचमुच मैंने किसी समय हाथीपर बैठकर इस स्थानकी सैर की है.' परंतु 'कब ?' और 'कैसे ?' यह प्रश्न उसके मनमें उठा. इसके उत्तर के लिये उसने भूत-कालकी कोठरीमें प्रवेश किया. पवित्र रईसके मनमें पवित्रता भरी हुई थी–'मतिज्ञान' उसका पवित्र था और जब मतिज्ञान पवित्र होता है तब मनमें उत्पन्न होनेवाले विषयोंपर विचार करनेसे मूलतत्व ढूंढ निकालनेमें सरलता होती है. इस बातको जैन तत्वदर्शी मानव 'जातिस्मरण' कहते हैं. जातिस्मरण ज्ञानसे पूर्वजन्मका ज्ञान होता है और वह भी यहां-तक कि संज्ञी पंचेंद्रियके नोसो भवका चरित्र मालूम होसकता है.

ध्यानमग्न राजाको जातिस्मरण ज्ञान हुआ और मालूम हुआ कि "मैं सातवें स्वर्गमें था और जिनेश्वर भगवान के जन्म महोत्सवमें अष्टादन्त हाथीकी सवारी कर पांडुक वनमें गयाथा."

चतुरपुरुष हमेशा तत्त्वके ढूंढनेमें लगे रहते हैं. नमीराजको पूर्व जन्मका ज्ञान हुआ और साथ ही प्रश्न उठा कि "यह सातवां स्वर्ग किसके प्रतापसे मिला ?" विचार करते मालूम हुआ कि "संयमके प्रतापसे." जिस संयमने उसे पहले सातवें स्वर्गके मजे चखाये उस संयमको वह अब कैसे भूले ! प्रिय पाठको ! जिस पुस्तकने आपको पहले ही रसकी घूंट पिलाईहैं। उसे आप हाथसे दूर करा ? कहिये तो आपका दिल क्या है ?

# प्रकरण १३



## यह चश्मा कैसा !



नमाराजको स्मरण हुआ कि मैं संयमके प्रतापसे सप्तम स्वर्गमें गया था; यह स्मरण होतेही संयमके उमन्ऊकेने उसे आ घेरा. संयम, आधि–व्याधि–उपाधिनाशक संयम, अनाथ-पन मिटानेवाला संयम उसकी आंखोंके सह-म्हने घूमने लगा. आंखें बन्द करते वह अप-नेको साधु वेशमें देखने लगा; आंखे खोलते वह जगतको कर्मनटसे नचाये हुए पुतले जैसा देखने लगा. आंखे मीचता तब वह आनन्दकी हँसी हँसता और जब आंखें खोलता तब आश्चर्यसे मुसकरा जाता.

अत्यन्त खूबसुरत, मनोहारिणी, सुखदायिनी. पतिवत्सला ऐसी एक हजार और आठ स्त्रियां कि जिनके हावभावमें वह सदा मग्न रहा करता था और जिनके विचार मात्रसे प्रमोदपूर्ण होजाताथा, न मालूम वे सबकी सब इस समय उसके हृदयसे कहां उड गई: उसका यह ज्ञान ही जाता रहा कि इनके साथ भी कभी सहवास हुआथा! चपलाक्षियोंका दृष्टिबाण मारनेका बहुत दिनोंका परिश्रम एकाएक निष्फल होगया—उनके बाण वज्रके साथ रगड खाकर भौंटे होगये! विचारा मन्मथ का मथन निष्फल हो गया! उसकी कुछ न चली! और कामिनियां निकम्मी हो गई!

नमीराजमें हुई यह क्रान्ति (फेरफार) इतनेसे ही बस न हुई. उसने नमीराजकी आंखोंपर

ने मालूम कैसे चश्में चढादिये, जिसमे नमी-राज खजानेमें डटे हुए महोरोंके ढंगको बच्चोंके खेल करनेका कूडामिट्टीका ढंग देखने लगे! आभूषणोंको बेडियां समझने लगे ! चीरको चिथडे और इत्र वगैरा सुगन्धियोंको डाबरेका पानी मानने लगे ! जिस प्रकाशमान राज्य-सिंहासनपर बैठकर वह न्याय किया करताथा वही सिंहासन उसे धूलकी ढंगलीका सा भासित हुआ ! ज्यादा क्या, बडी २ दीवारें-किल्ले महल और बागबगीचे उसे कांटेकी बाड से मालूम हुए ! आहा यह चश्मा कैसा, जिसने कुछका कुछ कर दिखाया !

जिसे सब चीजें तुच्छ मालूम हुई उसीके दीक्षा महोत्सवमें हाथी-घोडा-आभूषण-जवाहिर-टामटीम आदिका बयान करनेकी क्या

कुछ जुरूरत है ? क्योंकि जिनके लिये धामधूम करनेका विचार राजपुरुष करतेथे उनके नजदीक तो वे नावे कूदे, चाहे मारे पीटे, दोनो समान ही था–सिर्फ कर्मकी विचित्रतासे छिपा हुआ हास्य करताथा.

स्वयंवुध–अपने आप ज्ञानी हुए राजर्षिका सहवासका लाभ गया जानकर प्रजा चिल्हाने लगी, राणियां रोने लगीं और सेवक सिकने लगे. उनके और उनके शोकके कारणभूत पुरुषके वीचमें इतनाही अन्तर था कि जब इनके यहां रोना चल रहाथा तब उसके घर धवल मंगल गाये जा रहेथे ! परन्तु इन दोनों परिणामोंका कारण साधारण ही था.

यहांपर नमीराज नरेशका वृत्तान्त पूरा हो रहा है. पिताकी मृत्युके समय गर्भ तरीके, माताके

भगनेपर शिशु तरीके, पद्मरथ राजाके दत्तक पुत्र बननेसे मिथिला नगरीके स्वामी तरीके, भाईके साथ युध्ध करनेको जानेपर सुदर्शन-पुरका राज्य मिलनेसे सुदर्शनपुरपति तरीके, कंकणसे प्रबुध्ध हुए रोगी तरीके और अखीरमें विचित्र चश्मेके लगनेसे सचराचर जगतको देखनेवाले मुनि तरीके 'नमीराज' महाराजके भाव-दर्शन करनेवाले प्रिय पाठको ! इस राजर्षिकी निराश हुई प्रजाके निसासे तुम्हारे कर्मरिपुओंपर पडे ! १००८ पतिव्रताओंके अश्रु आपके हृदयपर पडकर आपको पवित्र करें और स्वयं 'नमीराज'को वरी हुई अलौकिक लक्ष्मी आपका कल्याण करें !

पूर्वार्ध समाप्त.

# नमीराज (उत्तरार्ध.)

—:(०):—

## प्रकरण १

—:(०):—

### मिथिला नगरीका दाह.

—:०:—

'मेरे पास ऐसी कोई चीज नही है जो जले !'

—:(०):—

मुक्तिरेव मुनेस्तस्य यस्यात्मन्यचलास्थितिः ।
न तस्यास्ति ध्रुवं मुक्ति र्नयस्यात्मन्यत्र स्थितिः॥

मुक्ति तो उस मुनिकी ही है जिसकी आत्मामें अचल स्थिति हो. उसकी मुक्ति कभी नही है जिसकी स्थिति आत्मामें न हो !

——*:*——

"महात्मा जी! आपने अपना महंतपन कहां वेच दिया! दयालु! सारी प्रजाके चित्त-को वश कर—उसे पाल पोष दगा देकर चल देनेमें आपकी दया कहां जाभराइ? परदुःखभं-जन! हजारों जीवोंको दुःखमें घुडानेकी वुध्धि आपको कहांसे सूझी?"

अखीरी शब्द कहनेके बाद नमीराजका चित्त नवीन वक्ताकी ओर खिंचा. ऐसे मार्मिक वचन बोलने वालेके मुखकी ओर देखने ल-गा. वक्ता अेक बूढा ब्राह्मण था. उसके मुखकी मुद्रा व दिखावट उसके शब्दोंको जोरदार बना रहीथी; उसका विशाल मस्तक श्रोताओंकी श्रध्धा दृढ करता था. उसकी उंडी परन्तु शांत आंखें उसके बुध्धिबलकी पूरी साख भर रही थीं. एक मामुली ब्राह्मण कासा पोशाक

पहना हुआ होनेपर भी उसका तेज ऐसा देख पडता था कि बडे २ राजा उसके साम्हने हाथ जोडे खडे रहें.

उसने एकाएक नमीराज के पास आकर ऊपर लिखी हुई बात कही. नमीराज उसकी ओर देखतेही रहे. परन्तु उनके पाससे जबाब पानेके लिये उसने फिर कहना सुरू किया.

"अपने स्वार्थके लिये इतने प्राणियोंके स्वार्थको डुबाने वाले हे राजन् ! तुम कौनसे भारी कर्जमें पडे हो कि जिससे राजनीति गिरवे रखनी पडी और यह दुःखदायक दीक्षा लेना पडी ?"

ऋषिराज इन शब्दोंमें समाये हुअे गौरव को फौरन समझ गये और अैसीही चतुराइ से दिया: "विप्र ! मिथिला नगरीके उद्यानमें

एक रमणीय उद्यान है, जो शाल–ताल–त–माल–आम्र–अशोक आदि वृक्षोंसे और फल फूलसे प्रफुल्लीत है. उस उद्यानमें एक विशाल छायादार वृक्ष है, जिसके सुगंधमय और मनहर पुष्पों व फूलोंसे लुब्ध हो कर कइ पक्षीयों वहां बैठ कर किलकिलाट कर रहे थे और कइ पथिकों वहां विश्राम लेते थे."

"कैसी वात करते हो ?" विप्र वीचमें ही बोल उठा: "आपके उद्यान व वृक्षसे मेरे प्रश्नका क्या सम्बन्ध है ? महात्मन् ! क्या आप जैसे पवित्रात्मा भी मेरे प्रश्नको इस तरह उडावेंगे ही ?"

"नही, विप्र ! नही." ऋषिराजने उत्तर दिया "मैं आपके प्रश्नका सीधा जवाब दे रहा हूं. वह वृक्ष एक वर्षाऋतुके संध्या

समयके तोफानसे जमीन पर गीर पडा. इस बातको कइ दीन हो गये. एकदा ग्रीष्म ऋतु-का समय था. सूर्य बलवान होकर बादलको भेदके पशुपक्षी व मनुष्य गणको आकुल व्या-कुल करने लगा. उस वक्त कइ मनुष्यों व पशु पक्षी उस वृक्षका आश्रय लेनेके इरादेसे वृक्ष-की जगापर गये तो वहां वृक्ष था ही नही ! वे सब आक्रंद करने लगे, निश्वास डालने लगे: अब कहां जाना? कहां आश्रय लेना ? ऐसा विलाप करने लगे और उस वृक्षको गाली देने लगे कि "अय मूर्ख ! हमे निराधार करके क्या तुं शान्तीमें सो रहा है ?"

विमने हँस कर बोला: "ये तो वटे-मार्गु और पक्षीयोंही की मूर्खता है; उसमें वृक्ष-का दोष है ?"

" तब तो अय विप्र ! मेरे [illegible] दिक्षा लेनेसे मेरे आश्रीत जनोंको [illegible] दुःख उसमें मेरा भी क्या दोष है ? " नमीराजने शान्त मुद्रासे प्रत्युत्तर दिया.

महात्मा नमीराज इस प्रत्युत्तर दे भी नही रहे थे इतनेमें तो सारे शहरमें [illegible] रहा हो ऐसा दिखाव दिख पडा. भयंकर अग्नि बडे २ प्रासादों व दीवारोंको अपना कवल बना रही थी. ' कोइ बचाओ ! बचाओ ! ' ऐसा पोकार चोतर्फमें हो रहा था.

चोतर्फ दृष्टि कर ब्राह्मण गभडाया और दयार्द्र होकर बोलाः " अहो क्षत्रीराज ! ये आपकी प्रजा जलती है; अत्यंत कष्टसे बनाये हुवे प्रासादों भस्मीभूत होते हैं ! ये विचारे निर्दोष प्राणी आगमें भस्म हो रहे हैं ! नामदार !

इन्हें बचाओ, इन्हें बचाओ ! तुम्हारी एक हजार और आठ राणियां तुम्हारी मदद चाहती हैं ! वे बिचारियां तुम जैसे शूरवीर पतिकी पत्नी होकर भी अनाथ ही रही."

भयंकर आगने जिनके मनमें जरा भी उद्वेग नही किया, जीवोंकी पुकारने जिसके हृदयका जरा भी नही हिलाया, राणियोंकी दुर्दशाने जिसके धीरेको जराभी न उछाला ऐसे इस आत्मसंतुष्ट महात्माने शान्त मुखको चोतरफ घुमा; सब कुछ देख विप्रकी ओर झांक कर कहा कि: " हे विप्र ! मुझे तो सब ओर शान्ति "नजर आती है. तुम्हारी दृष्टिमें दोष होनेसे तुम्हें 'अग्निका आभास नजर आता होगा. और 'कदाचित तुम कहते हो ऐसा अग्नि सबको हुआ यहां दौडा आता है ऐसा हो

" तो भी मुझे वावला करें ऐसा क्या है ? मेरे
" पास ऐसी कोई चीज नही है जो जले. मैं
" अग्निसे जलता नही हूं—शीतसे गलता नहीं
" हूं—जलमें बुडता नही हूं. तुम्ह मेरे सम्बन्धी
" जन और आश्रित जनोंकी बात करते हो परन्तु
" मेरा संबन्धी मैं ही हूं और वहभी दुःख र-
" हित हूं. तुम्हारी वात मुझे क्यों मान लेना
" चाहिए यह समझमें नही आता. अगार र-
" हित साधुका—अन्तरात्मा मुनिका घर यह
" कुटुम्ब जो कुछ कहो वह सब उसीके पास
" ही है. उसे कोई हानि नही पहुंचा सकता.
" हे विप्र ! और जो कुछ तुम कह रहे हो
" यह केवल तुम्हारा भ्रम मात्र है."



# प्रकरण २.

## सच्चा क्षत्रिय.

"धर्म्याद्धि युद्धाच्छ्रेयोऽन्यत्क्षत्रियस्य न विद्यते"

क्षत्रियका कल्याण धर्म युद्धके सिवाय और कुछ नही है.

**
*

क्लैब्यं मास्म गमः पार्थ नैतत्त्वय्युपपद्यते ।
क्षुद्रं हृदयदौर्बल्यं त्यक्त्वोत्तिष्ठ परंतप ! ॥

हे अर्जुन ! नपुंसकता मत धार; यह तेरे अयोग्य है. हृदयकी दुर्बलताको छोड और हे शत्रुओंको तपाने वाले, उठ ! (श्री गीताजी)

एक पल भरमें अग्निका भयंकर दृश्य लुप्त हो गया, मानो ऋषिराजकी अनुपम शान्तिसे शीतल हो गया हो ! नमीराजके जाने पर मिथिला नगरीका रक्षण करनेके लिये रहे हुए महलोंके सुवर्ण कलश (जो आसमानसे बातें करते थे) सूरजकी किरणोंको पीछे फैंकते हुए ऐसे मालूम होते थे जैसे को आंसुओंकी धारा बरसा रहे हों !

थोडी देर इस दृश्यकी ओर आंख लगा कर देखता हुआ वृद्ध ब्राह्मण लाल पीला होगया । उसके मुखपर जराकी फिकाईके साथ क्रोधकी लाली द्वन्द्व युद्ध करने लगी.

दांत पीसकर ऊंडी बैठी हुई आंखोंको फाड ब्राह्मण बोल उठा "अरे तू क्षत्रिय कहलाता है फिर ऐसे सुन्दर महल और ईर्षी

उत्पन्न करे ऐसा समृद्धिवाला सुंदर नगर विना धनी-मालिकके सूना रख कर चल देते हुए तुझे कुछ शर्म नही आती ? "

" तुम्ह क्या कहना चाहते हो ? " प्रशांत उत्तर मिला.

" क्या कहना चाहें ? क्षत्रियोंको उन्हें अपना धर्मही घोट घोट कर समझाना पडता है ऐसे समयकी वलिहारी है और क्या कहना चाहते है ? क्या तुझे यह मालुम नही है कि ऐसे ऋद्धिवाले नगरको एक वच्चेके हाथमें पडा हुआ देखकर शत्रु इसपर डाढ चलायगे ? क्या कभी अप्सरा गंवारके हाथमें रहती है ? "

" इतने ? "

" अब भी इतने ? इतना साफ करदेने

पर भी क्षत्रियपुत्रको कर्तव्यका ज्ञान नही हो सकता ? प्रभो, प्रभो ! देशकी खराबी जब होनी होती है तब पहलेही राजा लोग अकर्तव्यपरायण और मदोन्मत्त होने लगते हैं और जब धर्मका खराबी होनी होती है तब उपदेशक जन कायर और ज्ञानाभ्यासके शत्रु बनते हैं । या सच बात है " विनाश काले विपरीत बुद्धिः "

" मैं नही खियाल कर सकता कि मेरी बुद्धि विपरीत हो."

" बुद्धि विपरीत नही है तभी तो राज्यको रक्षाका बंदोबस्त करनेके पलटे इधर उधर भटकता फिरता है, सच है ? "

" किसके राज्यकी रक्षा ?"

" अपने ही "

" किन साधनोंसे ?"

" मुझसे सलाह् लेनेकी सुमति तुझे उत्पन्न हुई इसे भी मैं राज्यका सुभाग्य मानता हूं" जरा सन्तोष पाये हुए ब्राह्मणने धीरे कहना प्रारम्भ किया " देख, मैं ब्राह्मण हूं, वृद्ध ब्राह्मण हूं, क्षत्रियोंका धर्मगुरु हूं; मेरी सलाह स्वस्थ चित्त होकर सुन.

" प्रथम तो तेरे राज्यके आसपास पत्थरकी मजबूत कोट खिंचवा उस गढके दर्वाजे पर दृढ किंवाड चढा; गढके आसपास खाई खुदवा और उसके चारों ओर कांटे वाले वृक्षोंकी झाडी रोप। इतना तो शत्रुओंको नगरमें प्रवेश करते हुवे रोकने को वश्यक है.

" और फिर, शत्रुओंके साथ लडनेका मौका आवे तो उसके लिये किल्लेपर अस्त्र-शस्त्र सजा, कि जिससे वे तेरे राज्यको कष्ट न पहुंचा सके."

आश्चर्य या क्रोधकी किसी प्रकारकी जिनके मुखपर न झलक आई ऐसे नमीराजने उत्तर दिया कि " ब्रह्मराज ! मेरे नगरको शत्रुओंसे बचानेकी जो तजवीज आपने कही वह तो मैं कभीकी कर चुका हूं । वह किस तरह सो भी मैं आपको समझाऊंगा. तत्त्वज्ञान–आत्मज्ञान मेरा नगर है । उसके आसपास एक दो ही नहीं परन्तु क्षमा, निर्लोभ, ऋजुता, मृदुता, लघुत्व, सत्य, संयम, तप, ज्ञानाभ्यास और ब्रह्मचर्यः ऐसे दश कोट हैं । उनमें पांच सुन्दर दर्वाजे हैं: श

सम्वेग, निर्वेग, दया, और आस्था। इन दर्वाजोंके बाह्य तप और आभ्यन्तर तप नामके दृढतर किंवाड हैं। कोटोंके आसपास शुभ वचन योग नामकी ऊंडी खाई है उसमें ज्ञान रूपी सजीवन जल भरा है और उसके आसपास नय—उपनयके कंटक वृक्षकी गहन गंभीर वृक्ष घटा रोपी हुई है.

"इस तजवीजसे मेरे नगरको मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद, कषाय, अशुभ योग आदि शत्रुओंके हमलेका नाम मात्रका भी डर नहीं है.

"ऐसा होने पर भी कदाचित् कोई शत्रु वा... वृत्ति रूपी प्रधानकी सलाहके कारण धृष्ट ...क हमला करनेका साहस करे तो परा... यानेआत्मिक बलसे मैं उसे दूर रख सक-

ता हूं । शुद्ध काय योग नामकी तोप-अस्त्रशस्त्र मैं सदा तैयार रखता हूं: और उन्हें सदा उपयोग करने योग्य रखता हूं-मैले नही होने देता । और मेरा तप नामका लोह-बाण तो भले भले शत्रुओंको दूर रक्खे ऐसा है.

" ब्रह्मराज ! तुम एक क्षणभरके लिये भी ऐसा न विचारना कि मैं अपने मूलराज्य की रक्षा करनेमें एक क्षणभर भी बेपरवाही करता होऊं. मेरा क्षत्रिय धर्म मैं खूब समझाता हूं इस कहनेकी अपेक्षा अपना जानपन कर्मोंसे कर बतानेमें ज्यादा उमंग रखता हूं. "

ब्राह्मण तो स्तब्ध ही हो गया । विचारमें डूब गया । शत्रुका संहार करे वही क्षत्रिय

बाह्य शत्रुसे भी प्रबल आन्तरीक शत्रुको भाव संग्रामके बीचमें संहार करनेकी तैयारी करने वाले 'भाव क्षत्रिय'को पहले कायर करनेके लिये पस्ताया.

अब उसे जान पडा कि 'क्षत्रिय'का कर्तव्य और 'जैन'का कर्तव्य एक ही है। भेद है तो इतनाही है कि क्षत्रिय 'द्रव्य संग्राम'में वीर्य प्रकट करता है और जैन भाव संग्राममें। दोनों शब्द समान अर्थ सूचक धातु परसे उत्पन्न हुआ है। क्षत्–अर्थात् नाश करना और जी-अर्थात् जीतना। यदि कुछ भेद है तो जैन शब्दकी ओर है। क्षत्रिय नाश करता है तो जैन जीतता है। जीत नाश करे विना -खून ये विना होती है नही तो जैनकी खास है। दान, शील, तप और भावः इन

चारोंमें जिनकी शूरवीरता झगमगा रही है और कृपणता, व्यभिचार, कायरता और दुष्टता पर जो सदा विजय पावे उसीको 'जैन' कहते हैं; वही जैन होसकता है। शक्ति होनेपर एक छोटीसी रकम भी जो उत्तम मार्गमें न खर्च कर सके अथवा स्त्रीयोंकी ओर झुक झुक कर कुदृष्टिसे देखा करे ऐसे मनुष्य 'जैन' नामके योग्य ही नहीं है. वे जैन नामको लजाने वाले द्रोही जन हैं.



# प्रकरण ३.

'मैंने स्वर्गमें महल बनाना शुरु किया है!'

"एको वासः पत्तने वा वने वा"

(भर्तृहरिः)

क्षत्रिय और जैनकी तुलना करनेमें हमें ज्यादा देर तक लगे रहनेकी कोई जुरूरत नहीं है; क्योंकि वृद्ध ब्राह्मण नमीराजके मानो वचनामृतसे तृप्त होता ही नहीं था और ज्यादा ज्यादा पीना चाहता था और नये २ प्रश्न करता था.

नमीराज क्षत्रियकर्तव्य तो अच्छी तरह ते हैं ऐसी खात्री होनेसे उसने सोचा कि

क्षत्रियके तरीकेसे उन्हें अच्छे २ भव्य महल ग्रीष्मगृह और बागबगीचे लगानेका शौक होना चाहिए और कदाचित वे इस तरहकी सूचनाको मंजूर भी कर लेंगे। इस विचारसे ब्राह्मणके मुखपर कुछ झलक हर्षकी हुई, मानो कोई बडी भारी बात हाथ लगी हो. उसने नमीराजकी आंखमें आंख लगाकर कहाः—

" राजर्षि ! मैं विचार करता हूं कि आप जैसे बुद्धिमान और शौकीन क्षत्रिय को उतमोतम महलात वगेराका शौक होना चाहिए। मनोहर बागबगीचे और भव्य महल यह राज्यकी नाक है। बनाने वालेकी होशियारी शौक और उदार वृत्तिके प्रमाण-पत्र हैं। राजपिताकी ओरसे प्रजाको मिला

हुआ वारसा है; ज्यादा क्या कहुं वे भविष्य की प्रजाके लिये वर्तमानका दृश्यमान इतिहास है."

उसकी दृष्टिसे न दबते हुए नमीराजने कहा "बेशक! महलोंके लिये जो आपने कहा उसके विरुद्ध मुझे कुछ नहीं कहना है और राजाओंका यह शौक बेठोर नहीं है इतनाही नहीं मैं भी उन्हींमेंसे एक हूं."

"इतना होने पर भी मिथिलानगरीमें ऐसा एक भी प्रासाद ( महल ) मेरे देखनेमें नहीं आता जिसमें मेरा मन लगे। न सरोवरकी लहरोंसे शीतल होते हुए भव्य महल ही है, न बगीचोंसे घिरे हुए विशाल जगह, न पुष्पोंकी सुरभी है, न वृक्षोंकी न फव्वारोंकी खूबी है और न आनन्द

दायक बैठकें."

" नही हो तो इससे क्या ?"

" इससे क्या ? इससे यह कि भविष्य-की प्रजा यह जानेगी कि तुम एक लोभी राजा थे । द्रव्य लगाये विना क्या ऐसे काम होते हैं ? कंकरकी भांति पैसा उडाये बिना क्या कुछ नाम होता है ? जस तो जानगरा है, महाराज !"

" सच है, 'जस जानगरा है' यह सिद्धान्त मुझे मान्य है । तुम्हारे साम्हने अग्निसे जलते हुए महल मैने ही बंधायेथे । मेरी इस मूर्खता पर अब मुझे हंसी आती है । तुम्हने देखा कि वे किस तरह क्षणभरमें जल गये । बरसोंकी कारीगरी कितनीसी क्षणमें नाश हो गई ?

" इससे क्या ? इससे तो तुम्हें और भी मजबूत और सुन्दर महल बनानेका कारण मिला! "

" बिलकुल सच्ची सलाह ! " मुस्करा कर नमीराजने कहा "मैं इसे उपकार सहित स्वीकार करता हूं और वैसा करनेका निश्चय भी करता हूं। तुम्हें आश्चर्य होगा और वर्णन भी न कर सकोगे ऐसे भव्य महल बांधनेकी तजवीजमें ही मैं हूं, कि जिन्हें स्वयं दावानल भी कभी स्पर्श न कर सकेगा."

" माफ करो महाराज ! बुढेकी मस्करी न करो " ब्राह्मणसे वह बात मानी न ई। परन्तु नमीराजकी दृढ आंख और शाख देखकर अपना वहम दूर कर उसने

थक जानेसे मार्गमें मकान बनानेको बैठा रहेगा। यह स्थल मेरी मुसाफरीके थोडे समयका विश्राम मात्र है. मेरा लक्ष्य तो मोक्षपुरी है। वह मेरा वतन है। वहां मैं जो कुछ करूं उचीत है। सुन्दर महल, श्रेष्ठ बगीचे वहीं बनाऊंगा। वहां कालकी गति नही है। वहां कालके जन्म जरा और अवसान नामके पुत्र प्रवेश नही कर सकते। मेरे बंधाये हुए भव्य महल वहां अमर रहेंगे। उन पर किसी शत्रुकी या विधिकी सत्ता नहीं चलेगी मुसाफरीके अंतमें मैं वहां उन्ही महलमें रहूंगा, कि जहांसे फिर इस सडे झूंपडेको देखने न आना पडे."

कहनावत है "देखकर बैठना वहां चा-, जहांसे कोई उठा न दे." स्त्रियां गाती

हैं कि परणना तो उसे चाहिए जिसे परणकर रांड न होना पडे. भर्तृहरिकी भांति नमीराजने भी कहा कि "रहना तो उस मोक्ष महलमें ही रहना, कि जहांसे न कोई अकस्मात निकाल सके, न राजा। अच्छा है कि वह महल तैयार न हो तब तक वनमें ही पडे रहना, अर्थात् अकिंचन–अतिथि–वनवासी-साधु होकर उस महलके तैयार होने जितनी पूंजी (दौलत) इकट्ठी करना.

---

# प्रकरण ४.

---

"सजा उसीको कहते हैं जिससे फिर
अपराध होवें ही नहीं."

---

ब्राह्मण नमीराजकी अद्भूत शक्ति देख कर दिङ्मूढ हो गया. उसे अब खात्री हो गई कि नमीराजको जो जो काम करनेकी उसने सूचना दी थी उसकी उन्हें कुछ जुरूरत न थी, परन्तु अब उसे कितनीएक नवीन सूचनाऐं स्फुरी और इन्हें तो नमीराज अ-मंजूर कर ही लेंगे ऐसे उसका अन्तः-गवाही दे रहा हो ऐसा उसके चहरेसे

जान पडने लगी.

" महाराज ! " नमीराजको संबोधन कर उसने कहा " मैं सोचता हूं कि आपके नगरमें होती हुई वदीको रोकने के लिये दुष्टोंका दमन कर आप त्यागी हों तो ज्यादा अच्छा है. "

" ब्रह्मदेव ! " नमीराजने उत्तर दिया " न्याय मुझे वहुत प्यारा है. दुष्टोंको दमन कर सदाचारको निष्कंटक करनेको मैं वडा उत्सुक हूं। मैंने इस कामके लिये वडी २ अदालतें स्थापित की थी और इन सव पर महान्यायशाला कायम कर वडी वडी तनख्वाहके न्यायाधीश(जज्ज)रक्खे थे. परन्तु मुझे मालूम हुआ कि तीन तीन नीचेकी

अदालतोंमें और स्वयं बडी अदालतमें फैसल हुए मुकद्दमे कई वार सत्यको सतानेमें ही परिणत हुए थे। अपराध गुप्त रीतिसे हो उसके साक्षी कहांसे आवें ? और साक्षी हो तो अपराध होवे ही क्यों ? और साक्षी विना अपराध साबित भी कैसे हो ? सत्य जाननेके लिये 'हृदय वाचन कला' तो किसी के पास है ही नहीं. तव मुझे ऐसा मालूम हुआ कि हमारे सब प्रयत्न पानी विलोने जैसे हैं। हृदय वाचन ( Heart-reading) कला विना सच्ची वात जाननेमें आना अशक्य है और वह कला मन–वचन और क्रियाकी शुद्धि विना हो नहीं सकती। यही सोचकर यह त्रिकरणशुद्धिका मार्ग अंगीकार है। इस मार्गपर चलते हुए वह विद्या

मुझे मिली है। इससे मेरे विचार अब पलट गये हैं। अपराधीको जाननेके बाद उसे दंड देनेकी जो पद्धति मैं पहले सोचताथा उसे पलट देनेकी अब मुझे सूझी है। जिस मनुष्यने अपराध किया उसे वैसा कराने वाला कोई उसका गुप्त शत्रु होना चाहिए; क्योंकि दुःखदायक कामकी प्रेरणा उसका कोई मित्र तो करेगा ही नही। और इन शत्रुओंके (उसके पूर्व कर्मके) फंदेमें पडे हुए मनुष्य को ताडन करना यह तो 'पडे पर और लात मारना' की कहनावतके मुआफिक न्याय-शास्त्रसे विरुद्ध गिना जायगा। उसपर तो दयाभाव रखना ही ठीक है। उसे उलटे रस्ते ले जाने वाले शत्रुकी पहचान करा देना चाहिये। शत्रुको मारने की और

नये शत्रुसे चेतकर चलनेकी कला सिखाना चाहिए, कि जिससे फिर नये अपराध कभी न हों."

ताडन–केद आदिसे सजा देने वाले 'राजा'ओंकी अपेक्षा अपराध कराने वाले शत्रुओंका संहार कराने वाले 'महाराजों'की (उपदेशकोंकी) संख्या पृथ्वीपर बढे और वे अपना कर्तव्य बराबर समझे और अपनी इस उपयोगी कलाको पूरी तरंह खिलावें तो विश्वको बडा भारी फायदा हो.

---

# प्रकरण ५.

---

## आत्मक्षेत्रमें आत्मफलदायक आत्माका आत्मासे युद्ध.

---

अप्पाणं मेव जुज्झाहि किंते जुज्झेण वज्झइ
अप्पाणं मेव अप्पाणं जइता सुह मेहए ॥

" अपने आत्माके साथ युद्ध करना ही अच्छा है; बाहरके युद्धसे तुझे क्या मतलब ? ज्ञान रूपी आत्मासे क्रोधादिक दुरात्मा को जीतनेसे सर्वोत्तम सुख मिलता है."

---

ब्राह्मणने नया शास्त्र आजमाया. "हे राजन !" उसने कहा "इस विदेह और मालवपर आपका साम्राज्य है तो भी कितनेही खंडके राजा आपके झंडेसे निकल जानेको आतुर हो रहे हैं। आप ज्यादा समय तक चुपचाप रहेंगे तो वे मिल जुलकर आपके छत्रको दूर करनेमें सफल हो जायगे. मालूम होता है यह आपके लक्ष्यमें नही रहा."

"प्राज्ञ !" नमीराजने उत्तर दिया "यह मेरे लक्षके बाहर नहीं है; परन्तु 'राज्य श्री सो नर्क श्री' यह बात तुम्हारे लक्ष्य के बाहर जान पडती है. राजा लोग जर जमीन और जोरूकी अपनी तृष्णाको छिपाने लिये लाखों मनुष्योंका संहार करे-करावें

वे क्या ' वीर' कहे जायगे? उन्हें तो ' मनु-
ष्य के शिकारी ' कहने चाहिए. और इस
भांतिके युद्धमें राजा तो एक प्रेक्षककी भांती
दूर से देखा करता है उसे शौर्य दिखलानेका
बहुत ही कम मौका होता है. परन्तु सच्चा
योद्धा तो वही है जो आत्माको जीतता है।
आत्मा जीतने वालेको स्वयं पराक्रम करना
पडता है। उसमें मित्र वडे बूढे नोकर चाकर
कोई मदद नहीं दे सकते। और यह लडाई
है भी वडी भयंकर। शारीरिक दुःखोंमें स-
वसे भयङ्कर दुःख नारकीके जीव भोगते हैं
कारण कि शरीर छिद भिद कर अणु जुदे २
हो जाते हैं और फिर इकठे मिल जाते हैं
इस भांतिकी आपत्ति बराबर चलती ही रहती

है; इसी भांति आत्मिक युद्ध एक दीर्घ काल-का युध्ध है, कि जिसमें युध्ध करने वालेको मृत तुल्य हो होकर फिर अच्छा होजाना पडता है और युध्ध जारी रहता है."

ब्राह्मण दत्तचित्त हो गया और वक्ता आगे बढा.

"विप्र ! तू कहता है कि 'बाह्य युध्ध शास्त्र' शीखना कुछ कठिन नहीं है. जो तू भूल न गया हो तो एक पुरुष माताके गर्भमें ही छह कोठेका युध्ध सीख गया था. यह कुछ अद्भुत बात नहीं है. परन्तु इस आत्मिक युध्धका शास्त्र बडाही कठिन है। योध्धा उसमें प्रवेश नही कर सकता; विद्वान उसमें चांच लगा सकता; केवल जिज्ञासु ही-फिर वे

चाहे जैसे मैले कुचेले हों, चाहे पिंगल शास्त्र वगेरा न जानते हों, जिज्ञासु मात्र ही सीख सकते हैं."

ध्यान दे कर सुनता हुआ ब्राह्मण इस शास्त्रको सीखनेके लिये उत्सुक हुआ परन्तु साफ तोर पर खुले मैदान पूछनेकी उसकी हिम्मत न चली. इसने कुछ प्रश्नों द्वारा कुछ अनुभव हासिल करना चाहा.

'वीर! ऐसे युध्ध किस क्षेत्रमें होते होंगें?'

"आत्म क्षेत्रमें"

"किन किनमें होते होंगे?"

"आत्मा और आत्माके बीचमें"

"कौन जीतता होगा ?"

"प्रबल आत्मा"

" जीतने वालेको मिलता क्या है ?"

" आत्मभाव "

प्रत्येक प्रश्नके उत्तरमें आत्मा आत्मा और आत्माका ही नाम सुनकर ब्राह्मण घबराया. वह कुछ भी न समझ सका. परन्तु 'हृदय वाचन कला'के पारंगामी नमीराजने उसे अमूंझाता हुआ देखकर घबराहटमेंसे मुक्त किया.

" देख भाई ! इस ' आत्मिक युद्ध शास्त्र' में तीन प्रकारके आत्मा कहे हैं: (१) ...त्मा ( २ ) अन्तरात्मा ( ३ ) शुद्धात्मा।

मोहराग स्नेहराग और दृष्टिराग इन तीन प्रकारके राग द्वेष से परपुद्गलोंको मेरे तेरे मानने वाले स्वभावको वहिरात्मा कहते हैं। रागद्वेषकी परिणतिको रोक कर स्वस्वभावमें प्रवर्तने वाले आत्माको अन्तरात्मा कहते हैं, और शुद्धात्मा उसका नाम है जिसमें कर्म क्षय हो गये हों. द्रव्य और भाव कर्मके न होनेसे परम शुद्ध निर्विकल्प आनन्दमय और अनन्त दर्शन—ज्ञान--चारित्र और वीर्यकी लक्ष्मीसे विराजमान हो."

"वहिरात्माका हथियार मन है और क्रोध, मान, माया और लोभ ये चारों धारायें हैं. शुद्धात्माकी प्राप्तिके लिये अन्तरात्मा, इस चार धारा वाले हथियारको ले कर रो-

कते हुए वहिरात्माको हरानेके लिये युद्ध करता है। यह युद्ध वडा जोखम भरा होता है।"

"सो कैसे ?"

"वहुत दफे हाथ आई हुई जीत जाती रहती है. वहुत दफे शत्रुओंका छुपा हुआ हमला भी सहन करना पडता है. वहुत दफे दुश्मनकी फौजकी चर्चा चुपचाप पाकर उसे हटानेके उपाय ढूंढने पडते हैं; और कई दफे तो हिम्मत हार भग भगाकर युद्ध छोड देनेकी इच्छा होती है."

"इस रूपक (metaphor) में मैं नहीं समझ सकता."

" तो मैं समझानेके लिये तैयार हूं। देखा यह शास्त्र कितना कठिन है सो ? जिस शास्त्रका सीखनाही कठिन है उस शास्त्रका अमलमें लाना कितना कठिन होना चाहिए?"

" सचमुच यह युद्ध दैवी होना चाहिए"

" बिलकुल ही ठीक; सुनो अब मेरे कहने का भावार्थ."

"हां जी, ' बहुत दफे हाथ आई जीत जाती रहती है' सो कैसे ?"

" कर्म शत्रु के साथ लडने को तैयार होवे अर्थात् मुनिपन धारण करे वह आधी जीत मिले समान ही है; कारण कि पहला घाव आधी जीत बराबर ही है. संसार छोड़ने की हिम्मत करना यह कुछ छोटी बात

नही है ! इससे ऐसा करना आधी जीत ही कही जायगी. परन्तु—"

" और परन्तु क्या ? "

" परन्तु जो मुनिव्रत लिये बाद अपना मूल आशय भूल जाय, जंजालमें फस जाय, गुप्त रितिसे अपने भक्तों के यहां दौलत जमां रक्खे, पाठ सिखाने के बहाने स्त्रीवर्ग से सहवास रक्खे, क्रोधसे जला करे, ज्ञान न होने पर भी ज्ञानी होनेका डोल करे, वैराग्य न होने परभी महावैरागी होनेका दावा करे, जिस गांवमें मिष्टान्न मिले वहांका वहां पडा रहे, एकिला विहार करे, शृंगार करे, सोने में और स्त्री–भक्त–देश तथ राज सम्बन्धी चर्चामें समय व्यतीत करे, अभ्यास ो शैनेमें धरे ऐसे मनुष्योंके लिये भी

यही कहा जायगा कि उन्होने हाथ आई जीत खोई; इतना ही क्यों जो चतुराई से न चले तो उलटी हानि सहन करते हैं वैसे ही खोट-में पडते हैं। बहुतसे ऐसे विचारे योद्धाओं-ने मेरु पर्वत जितने ओवे-मुहपति किये तो भी आखिरकार घाणी के बैल जैसे वहां के वहां फिरते रहे."

"परन्तु, प्रभो! क्या इन लोगोंके लिये सुधरना असम्भव है? क्या ये अपनी भूल-को ठीक नहीं कर सकते?"

"यह क्यों कर कहा जाय? सुधरने-का समय कभी जाता ही नहीं। जिस समय सुधरनेका दृढ निश्चय हो जाय उसी समय सुधार हो सकता है। ऐसे बहुत से उदाहरण

हैं, जिसमें एक साधु वेश्या के घर रहे हैं और फिर ठिकाने आये हैं और यहां तक कि उन्हें केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ है. इस युद्ध की खूबी ही यह है कि हारजीत बदल जानेमें कुच्छ देर ही नहीं लगती। अभी जो पक्ष हारमें है वह घडी भरमें जीत भी जाय; और जो पक्ष जीतमें देख पडता है वह घडी भरमें हार भी जाय। पूज्य पदवी पर पहुंचे हुए किसी योद्धा के बारेमें हमे कभी स्वप्न भी नहीं आया हो कि इसके भाग्य में नरक लिखा होगा; और नरकमें आक्रंद करता हुआ योद्धा स्वर्गमें ' खमा खमा ' होने के योग्य होगा. "

" सचमुच यह युद्ध विचित्र ही है. गुरु फर्माइये कि ' बहुत समय शत्रुका

छुपा हमला सहन करना पडता है' यह क्यों कर ?"

"गौत्तम स्वामी श्री महावीर देवके ज्ञान से मोहित होकर उनके शिष्य हुए; कर्म शत्रु के साथ लडनेको कमर कसी, उस समय उन्हें जान पडा कि भगवान का राग (यह छिपा हुआ शत्रु) उनपर हमला करेगा. इस रागने उन्हें वहुत समय तक अमुझायो परन्तु अन्तमें जब उन्हें इसकी मालूम पडी तभी गौत्तम योध्धा को जीत मिली.

"राग का पात्र और रागका उपासक दोनों के पवित्र होने पर भी इतनी हानी हुई तो फिर सांसारिक जनों के साथ बोलचाल सामान्य साधुओंको क्यैां न हानि पहुंचावेगा?

परन्तु बोलचाल करती समय साधुओंको उसमें छिपकर बैठा हुआ शत्रु दिखाई नहीं देता. नलराजाके शरीरमें जैसे पग धोनेके पानीमें हो कर कलिने प्रवेश किया कहा जाता है, वैसे बोलचाल की मार्फत राग प्रवेश करता है और वह द्वेष को जन्म देता है। जब ये दोनों कीडे भीतर प्रवेश करके खोतर खानेकी क्रिया चलाते हैं तभी उनके अस्तित्व का ज्ञान होता है."

" बहुत उत्तम खुलासा है ! अब कृपा कर अपना तीसरा वाक्य भी समझावें कि 'बहुत समय शत्रु की फौज की चर्चा चुपचाप उसे हटाने के इलाज करने पडते सो कैसे ? "

" सो भी कहुंगा. राग किन कारणों से उत्पन्न होता है, कैसे संयोगोंमें बढता है, कैसी भूमिमें उसका बीज जल जाता है, किस तरहका क्षार डालनेसे बीज उग नहीं सकता, द्वेष क्यों उत्पन्न होता है, उसके ओजार कौन २ से हैं, वह कैसे २ रूप धारण करता है ? कैसे समयमें वह शान्त हो जाता है, किस २ समय वह पज्वलीत हो उठता है, उसके अनुकूल कौनसा खात है, उस पर साम-दाम -भेद का क्या प्रभाव पडता है: यह सब छिपे हुए तलाश करना चाहिए ( तत्त्व दृष्टि से-फिलसुफी की निगाह से देखना चाहिए.) यह काम शत्रु की चर्चा देखने जैसा नहीं है क्या ?"

" हें, हें, हें, हें, हें, हें, हें. " ब्राह्मण

हँस पडा "मुझे माफ करो, महाराज ! तुम्हा-
री बात तो समुद्रपार की जान पडती है।
मैंने तो ऐसे विचार करने वाले साधु थोडे
ही देखे हैं."

" हां, और थोडे ही योद्धे जीत भी
पाते हैं। सबके लिये मोक्षमें एकदम जगह
भी नहीं तैयार कर रक्खी है!" नमीराजने
योग्य ही उत्तर दिया.

"तब फिर क्यों सबको उस की उम्मीद
वारी भी करना चाहिए ? क्यों न वर्तमान
स्थितिसे संतोष मानना चाहिए ?"

"सच है; वर्तमान स्थिति कायम रहे
की जो खात्री मिल सकती हो तो ऐसे संतो
... बडी भूल करी न कहा जायगा."

"यमदेव ऐसी खात्री कब होने देते हैं?"

"तो फिर वर्तमान स्थितिसे संतोष भी कैसे माना जाय ?"

"बेशक नहीं."

"तो फिर अक्षय स्थिति की उम्मीदवारी किये बिना भी कैसे रहा जाय ?"

"बिलकुल नहीं। आपकी दलील इतनी मजबूत है कि उसके विरुद्ध मैं कुछ नहीं कह सकताही. अब तो मैं आप की अखीरी बातका भी मतलब समझ गया। लक्ष्मी, लक्ष्मीको खींच लाती है, ज्ञान विज्ञानको इकट्टा कर लेता है; आपके इतने खुलासे से आपका अखीरी वाक्य भी मैं स्वतः समझ. उम्मीदवारीमें भागाभूगी मेरी भांति

होती होगी। सडक पर लगे वाद भी मार्ग छोडने की ऐसे ही लालच होती होगी।"

" ठीक समझे। इससे तुम्हें समझ पडा होगा कि आत्मिक युद्ध कैसा कठिन है, इसमें हारजीत के कैसे वारे फेरे होते रहते हैं; यह युद्ध पृथ्वीमें नहीं अन्तरिक्षमें होनेके कारण हारने वाले के गिर कर कैसे राई २ जितने टुकडे हो जाते हैं। मैं इस युद्धमें भिडा हुआ हूं इससे तुम्हारे कहे हुए बाह्य युद्धमें पडनेका विचार मेरे मस्तिष्कमें अवकाश ही नहीं पाता."

* * * * *

आश्चर्य में बूडा हुआ ब्राह्मण मौन हो

# प्रकरण ६.

"कल्याण! कल्याण!! एक एक
पैसेमें कल्याण!!!"

सर्वे वेदास्तु तैर्ज्ञाताः सर्वे यज्ञाश्च भारत!
सर्वे तीर्थाभिषेकाश्च कृतयैः प्राणिनां दया॥

जिसने प्राणियों की दया की उसने सब वेद जाने, सब यज्ञ किये और सब तीर्थ न्हाये

(इतिहास समुच्चय महाभारत)

नमीराजने 'राज्य श्री सो नर्कश्री' ऐसे वाक्य कहा था ब्राह्मणने उसे ही पकड रक्खा और अब इसपर सवार हुआ. उसने कहाः "महाराज! 'राज्यश्री सो नर्कश्री'

यह आपका सिद्धान्त मुझे मान्य है। हमारे पूर्व पुरुषोंने इस सिद्धान्त को मान्य रक्खा है यही नहीं वल्कि इससे एक आवश्यक सिद्धान्तका प्रतिपादन किया है."

'हां,' नमीराजने कहा "महापुरुषों कभी अनुपयोगी वचन नहीं कहते. उनके वचनोंमें यें तो कुछ नहीं परन्तु कुछ न कुछ गंभीर रहस्य होता ही है."

"महा पुरुषोंके वचनोमें आपका इतना भक्तिभाव है तो आप इस सिद्धान्तको मान्य रक्खोगे कि 'राजाओंके नरकदाता कर्मोंको निष्फल करनेके लिये दान और यज्ञ आवश्यक है." ब्राह्मणने विवादमें मानो जय मिल हो ऐसी प्रसन्नतासे कहा.

"सोलह आनेको रुपया कहना और

आपकी बातको मंजूर करना ये दोनों एक से काम हैं."

" आहा ! कैसे आनन्द की बात है?" ब्राह्मण हर्षसे मत्त होकर कह उठा " आप इस समय सचमुच सत्यमूर्ति दिखाई देते हो. दान और यज्ञ ये राजाओंके मुख्य कर्तव्य मंजूर कर आपने आज तक हुई सब भूलोंको यज्ञमें पाप की भांति एकदम जला डाली हैं। राजन् ! तब क्यों अब आपको समय खोना चाहिए ? दानशालाएं खोलनेमें क्यों विलम्ब करना चाहिए ? और अश्वमेधादि यज्ञोंके लिये आज्ञा देनेमें क्यों विचारमें पडना चाहिए ? "

" मेधाविन् ! " जरा भी चकित हुए

विना नमीराजने उत्तर दिया " इस बारेमें क्या करना चाहिए इस संबन्धमें आप की ही सलाह पूछुं तो ?

" तो फिर विवाहसे उत्तम और क्या?"

" कहोतो फिर दान किस तरह दूं?"

" ब्राह्मणोंको जिम्हाओ; और दूसरे अनाथ–अपंग मनुष्योंको अन्न वस्त्रसे सन्तुष्ट करो. "

" जरा ठहरो, पहले मुझे समझाओ कि ब्राह्मणोंको जिम्हानेसे क्या फायदा ?"

" क्या फायदा ? वे आशिर्वाद देंगे, उससे तुम्हारा कल्याण होगा। "

" बातसे कल्याण दिया जा सकता हो बातसे पैसा ही क्यों न दिया जा सके ?

